Vol. I
No. 10



*Monday,*
*8th March, 1954*

# HYDERABAD LEGISLATIVE ASSEMBLY

## DEBATES

## Official Report

### PART II—PROCEEDINGS OTHER THAN QUESTIONS AND ANSWERS

CONTENTS



GOVERNMENT PRESS
HYDERABAD-DN.
1954

# THE HYDERABAD LEGISLATIVE ASSEMBLY

MONDAY, THE 8TH MARCH, 1954

The House met at Half Past Two of the Clock.

[MR. SPEAKER IN THE CHAIR]

## Questions & Answers

(*See Part I*)

## Budget--General Discussion

**مسٹر اسپیکر** ۔ اب سوالات کا وقت ختم ہوچکا ہے ۔ اب بجٹ پر جنرل ڈسکشن شروع ہوگا ۔ ڈسکشن شروع ہونے سے پہلے میں یہ کہہ دینا چاہتا ہوں کہ ۸، ۹ اور ۱۰۔ مارچ ان تین دنوں میں ڈسکشن ختم ہو جانا چاہئے ۔ تیسرے دن میں سمجھتا ہوں کہ آنریبل فینانس منسٹر کو جواب کے لئے ڈیڑھ گھنٹہ لگیگا ۔

**मिनिस्टर फॉर फॉयनान्स, स्टॅटिसटिक्स, कस्टम्स, कामर्स अँड अिडस्ट्रीज (श्री. वि. के. कोरटकर)** :—अेक डेढ घंटा तो काफी हो जायेगा ।

**مسٹر اسپیکر** ۔ ایک دوسری چیز میں عرض کردینا چاہتا ہوں کہ بجٹ پر ڈسکشن کے دوران میں جملہ ڈپارٹمنٹس پر تنقید ہوتی ہے اسلئے گورنمنٹ کا کم سے کم ایک ممبر یہاں حاضر رہے ۔ تاکہ حکومت ڈسکشن پر توجہ کرسکے ۔ اس لئے کہ ڈسکشن کا منشا ہی یہ ہوتا ہے کہ حکومت کے علم میں یہ باتیں لائی جائیں ۔ میں یہ نہیں سمجھتا کہ اپوزیشن پارٹی یا کسی اور پارٹی کی جانب سے خواہ مخواہ تو یہ سب باتیں نہیں کہی جاتیں ۔ ممکن ہے انکے انفرمیشن میں کچھ غلطی ہو لیکن گورنمنٹ کو سب باتوں سے پوری طرح واقف ہونا چاہئے ۔

**श्री. रतनलाल कोटेचा (पाटोदा)** :—मैं अेक अिनफरमेशन ( Information ) पूछना चाहता हूं कि यहां जो डिसकशन्स होते हैं क्या अुसके नोट्स कनसर्न डिपार्टमेंट के पास भेजे जाते हैं ?

**مسٹر اسپیکر** ۔ یہاں جو اسپیچس ہوتی ہیں انکا ہر لفظ لکھا جاتا ہے اسکی کاپیاں چھپتی ہیں اور ہر ممبر کو اسکی کاپیاں ملتی ہیں ۔

**श्री. रतनलाल कोटेचा** :—मेरा यह सुझाव है कि यहां जो डिसकशन होते हैं अुसके रिपोर्ट और नोट्स कनसर्न डिपार्टमेंट के पास भेजने चाहियें ।

**श्री. वि. के. कोरटकर** :—डिसकशन के नोट्स अुसी वक्त कनसर्न्ड मिनिस्टर्स लेते हैं और अुसके अूपर जरूरी अॅक्शन ( Action ) लिया जाता है। हर डिपार्टमेंट को भेजने का तरीका नहीं है।

منسٹر فار میڈیکل پبلك هلیتھ اینڈ رورل ری کنسٹرکشن (شری مہدی نواز جنگ)
اسکے علاوہ چیف منسٹر کا ایک سرکیولر ھے کہ ھر ڈپارٹمنٹ کے نمائندے یہاں موجود رہیں اور متعلقہ باتوں کا نوٹ لیکر منسٹر کو اسکی اطلاع دیں ..

**श्री. व्ही. डी. देशपांडे** (अिप्पागुडा) :—अध्यक्ष महोदय, असेंब्ली के पांच सालों में से तीसरे साल का बजट हमारे सामने आया है। अिस वक्त पिछले सालों के बजट हमारे सामने किस तरह से आते रहे अिसको देखें, तो वह नामुनासिब न होगा।

*Mr. Speaker* : Shall I fix time-limit? I generally wish to leave the matter to the discretion of the hon. Members.

**श्री. व्ही. डी. देशपांडे** :—वक्त का ख्याल रखा जायगा।

राजप्रमुख के अॅड्रेस ( Address ) के वक्त मैंने अिस चीज को रखा था कि हिंदुस्तान में आज दो सोशल आर्डरों में अेक कश्मकश जारी है, वह अेक पुराना ढांचा और निजाम है जो हिंदुस्तान की बदतर हालत को जारी रखना चाहता है, अुसी तरह से जो जमीनदारी ढांचा है अुसको बरकरार रखना चाहता है, और हुकूमत अिन शक्तियों को अपने फायदे के लिये अिस्तेमाल करना चाहती है।

(MR. DEPUTY SPEAKER IN THE CHAIR)

दूसरी वह बढती हुअी कुव्वत है जो चाहती है कि जमीनदारी सिस्टम को खतम करें, सनअतों को बढायें, बैरूनी सरमायेदारों के जरियेसे जो मुल्क मे लूट-खसोट होती है अुसको बंद करे, और यहां पर अेक अैसी हुकूमत का ढांचा तैयार करें जो सस्ता हो, अेफिशिअंट ( Efficient ) हो, और अव्वाम के मसायल को बहुत जल्दी से और अच्छी तरह से हल कर सके। अिस तरह से आज हिंदुस्तान में अेक टग ऑफ वार ( Tug of war ) अेक रस्सी खेंच, दो समाज रचनाओं में जारी है और अिसमें आज की हुकूमत दरमियान में खडी होकर क्या अव्वाम की ख्वाहिशात को पूरा कर रही है, या जो चीजें दिन ब दिन खतम होती जानी चाहिये, कमजोर होती जानी चाहियें, अुन्हे अिमदाद कर रही है या नहीं अिस लिहाज से आज की हुकूमत के कारनामों और अिस बजट की तरफ देखना पडेगा। पिछले साल से हम महसूस कर रहे हैं कि अव्वाम की जो मांगें हैं अुनको पूरा करने के बारे में दिखावे के तौर पर हुकूमत की तरफ से वादे तो किये जाते हैं लेकिन अुसके साथ साथ हुकूमत का दूसरा भी मूव्ह ( Move ) है जो अिस स्टेटस को ( Status quo ) की तरफ, अिस फ्यूडल सिस्टम ( Feudal system ) की तरफ मुडा हुआ है, और अुनका नुकसान कम से कम हो, और अुनके ख्वाहिशात और फायदे जहांतक होसके कायम रखसके अिसलिये हुकूमत भरसक कोशिश करती रहती है। अगर मैं यह कहूं तो गलत न होगा कि हुकूमत के दो मुंह, टू फेसेस ( Two faces ) हैं अेक अव्वाम की तरफ है और दूसरा जागीरदारों, बडे बडे कारखानदारों और विदेशी सरमायेदारों की तरफ है। मुझे अिसमें शक नहीं कि अिस रस्सीखेंच में आखिर अव्वाम की कुव्वतें कामयाब होंगी

वाली है, लेकिन सवाल सिर्फ यह है कि हिंदुस्तान के अंदर जो अेक नया समाज,अेक नया स्टेट, पीपल्स डेमोक्रेटिक स्टेट ( People's Democratic State ) कायम करना है, क्या वह अिस पुराने ढांचे के अंदर आसानी से होगा या अुसके लिये आपरेशन करना होगा। अिस लिहाज से हुकूमत के कारनामों और अिस बजट की तरफ देखता हूं। अव्वाम की कुव्वतों ने अब तक कुछ थोडी भी कामयाबी हासिल की है, यह मैं हाअुस के सामने रखना चाहता हूं। पिछले दो साल से हम अिस चीज की मांग कर रहे थे कि सर्फेखास का जो ५० हजार रुपये का मुआवजा है जोकि आय. जी. में करीब करीब ४२ लाख होता है अुसको खतम करना चाहिये। अव्वाम की अिस मुसलसिल मांग की वजह से हम अिस वक्त अिस बजट में देख रहे है कि अिस साल हुकूमत ने मजबूर हो कर आला हजरत-जो राजप्रमुख का अुर्दू मे तर्जुमा है-वह कैसे बनाया गया है मालूम नही--लेकिन अुसमें करीब करीब २१ लाख रुपयों की कमी की गअी है। दूसरी बात कॅश ग्रांटस ( Cash grants ) और मनसब के तौर पर हर साल जो रक्कम दी जाती है अुनको भी खतम करना चाहिये यह भी अव्वाम की पुरजोर माग रही है। जैसा कि मैंने पहले अर्ज किया फ्यूडल अेलीमेंटस ( Feudal elements ) को जिस हद तक हो सके डिफेन्ड ( Defend ) करने का अिस हुकूमत का अेक पेशा-सा हो गया है। अुसके लिहाज से हाला कि हुकूमत की तरफ से हाअुस के सामने वादे किये जाते है लेकिन वे पूरे नही होते। पिछले साल बजट के वक्त बताया गया था कि ये १३ लाख रुपये देना बंद किया जायगा लेकिन सप्लीमेंटरी बजट के वक्त यह कहा गया कि बहुत सी कानूनी पेचीदगियों की वजह से हम अिस वादे को पूरा नहीं कर सके और यह वायदा किया गया कि आयंदा साल हम अिसको खतम करेंगे। अिस तरह से मैं हाअुस के सामने यह रख रहा था कि किस तरह की कश्मकश दो समाजरचनाओं के बीच आज चल रही है। अव्वाम की कुव्वतें फ्यूडल सिस्टम को खतम करना चाहती हैं, और आज की हुकूमत के लोग अिसको डिफेन्ड ( Defend ) करना चाहते हैं। अूपरी तौर पर कहा जाता है कि हम अिसको खतम करना चाहते है लेकिन अमलन अिसको सेबोटेज ( Sabotage ) किया जाता है। पिछले दो साल का हमारा अनुभव यही रहा है और अब तीसरा बजट हमारे सामने आया है। अिस साल में क्या बात होनेवाली है अिसका आज हमें पता नहीं है। शायद फायनान्स मिनिस्टर साहब यह कह दें कि अिस वक्त भी यह कानून न बन सका अिसलिये अिसको हम खतम नहीं कर सके। अिसके बाद जमीनदारी सिस्टम को खतम करने के बारे में जो वादा किया गया था अुसकी तरफ भी मैं हाअुस की तवज्जह दिलाना चाहता हूं। वतनदारी सिस्टम पुराने ढांचे से वरसा के तौर पर हमारे पास आअी है। देहातों में जुल्म और सितम ढानेवाली अगर कोअी सिस्टम है तो वह यही सिस्टम है। अिस सिलसिले में कहा गया था कि अिसके लिये जरूरी कानून हाअुस के सामने लाया जायेगा। यह भी बताया गया कि वेलोडी हुकूमत के जमाने में ही अिसके कानून का ड्राफ्ट (Draft) बन चुका था। तब मेरी समझ में नहीं आता कि पिछले दो सालोंसे यह चीज हमारे सामने क्यों नहीं आ रही है ? और अिस पुराने ढांचे को क्यों अिस तरह से कायम रखने की कोशिश की जा रही है ? देहातों के अंदर बडे बडे जमीनदारों की तरफ से किसानों की जो लूटखसोट होती है अुसके सिलसिले में अेक कानून हाअुस के सामने लाया गया, और पास हुआ। यह वादा किया जा रहा है कि अुससे किसानों का फायदा होगा, अुनकी हालत अच्छी होगी, अुनकी क्रय शक्ति बढेगी लेकिन दो साल से हम देख रहे हैं कि किसान की परचेसिंग पॉवर (Purchasing power) में कोअी अिजाफा नहीं हुआ। फायनान्स मिनिस्टर साहब ने अपनी बजट स्पीच में हाअुस के सामने

यह जरूर रखा कि जिराअतके अगराज में कुछ अिजाफा हुआ है लेकिन अुसके साथ साथ अुन्होंने यह भी बताया कि कॅश क्राप्स ( Cash crops ) में और टोटल प्रोडक्शन (Total Production ) में कमी हुअी है। अिस साल के लिये कहा जा रहा है कि अुसमें कुछ अिजाफा होगा, लेकिन मुल्क की अगराज के लिहाज से जो पैदावार होनी चाहिये वह हो रही है या नहीं अिसके बारे में मुझे शक है। आयंदा साल हम देखेंगे कि सचमुच किसान ज्यादा पैदा कर रहे हैं या नहीं और अुसकी कुव्वत खरीद बढी है या नहीं। लेकिन अब तक के आदाद देख कर मुझे यह महसूस होता है कि जिस नुमायां तौर पर हमारी जिराअत की पैदावार बढनी चाहिये वह आज के हालात में नहीं बढ रही है। और जब तक पैदावार नहीं बढती, मैं नहीं समझता कि हमारे डेफेसिट ( Deficit ) बजट का सवाल हल हो सकता है। फायनान्स मिनिस्टर साहब ने बताया कि हमारी अेक्साअिज ( Excise ) की आमदनी कम हुअी। अेक्साअिज की जो आमदनी होती है अुसका ताल्लुक किसान की कुव्वत खरीद से होता है क्योंकि वे ही नशीली चीजोंको ज्यादातर अिस्तेमाल करते हैं। मैं अिस सवाल में नहीं जाअूंगा कि शराब का अिस्तेमाल करना अच्छा है या नहीं। अगर वह बुरा होता तो हुकूमत और फायनान्स मिनिस्टर साहब, सेंदी के झाड कैसे बढाये जायें, अुनसे ज्यादा शराब कैसे पैदा हो, अिस फिकर से अुसके लिये ज्यादा रक्कमा मुहैया करने की तरफ नहीं जाते। अिसीलिये मैं यह नहीं कहूंगा कि प्रोहीबीशन ( Prohibition ) अच्छा है या नहीं, लेकिन हमें यह जरूर महसूस हो रहा है कि अगर किसान की कुव्वत खरीद बढ जाती तो अेक्साअिज की आमदनी में कमी न होती, और अिसीलिये यह जो कहा जा रहा है कि किसान की हालत अच्छी हो रही है, अुसका सुबुत हमारे सामने नहीं है। फायनान्स मिनिस्टर साहब ने कहा कि अनअेम्प्लायमेंट ( Unemployment ) अुतना अेक्यूट ( Accute ) नहीं है, जितना कि समझा जाता है। अिसीलिये मेरे दोस्त ने कहा " जितना होना चाहिये " मै नहीं समझता कि हुकूमत चाहती है कि अनअेम्प्लायमेंट होना चाहिये लेकिन अनअेम्प्लायमेंट के सिलसिले में हुकूमत की जो काम्प्लीसंट अेटीटयूड (Compleasant Attitude) है अुससे बेरोजगारी का सवाल हल नहीं होगा। दिन ब दिन बेरोजगारी बढ रही है और कारखाने बंद हो रहे हैं, यह वाक्या है। अेक या दो कारखानेही बंद हुअे हैं और जो बेरोजगारी हो रही है अुसमें डरने की कोअी बात नहीं है अैसा समझना हुकूमत के लिये ठीक नहीं होगा। मैं दावे के साथ कहूंगा कि जिस मआशी बोहरान के संकट के बारे में हम बहुत दिनों से सोच रहे थे वह आज शुरू हो गया है और वह अलग अलग तरीके से हमारे सामने आ रहा है। अनाज की कीमतों के बारे में सोचा जा रहा था कि ये कीमतें कायम रहेंगी, या कम होंगी। पिछले अेक दो महीनें के हालात से मालूम होता है कि अनाज की कीमतें कअी मुकामात पर ५० फीसद तक भी कम हो रहीं हैं। चूंकि यहां के व्यापारियोंने मध्य प्रदेश से अनाज मंगवाया है अिसीलिये यह आरजी तौर पर कमी हुअी है या यह अेक दायमी चीज है अिसके बारे में कुछ कहना मैं मुनासिब नहीं समझता। लेकिन अखबारों से और दीगर मालूमात से अैसा मालूम होता है कि बाकी प्रांतों में भी ये कीमतें गिर रही हैं। अगर यह सही है तो हिंदुस्तान में स्लम्प ( Slump ) आ रहा है, और अुसका मुकाबला करने का सवाल हमारे सामने आ जाता है। अिन कीमतों के साथ हमारे किसानों का संबंध है, और किसानों की हालत से हमारे रेव्हिन्यू का संबंध है, अिसलिये अिसका ख्याल करना जरूरी है।

हमारी आमदनी और खर्च की हालत की तरफ हम देखें तो मैं हाअुस को बताअूंगा कि किसी भी मुल्क का मवाजना स्टेबल ( stable ) और ग्रोअिंग ( growing ) होना चाहिये। पिछले तीन साल के मवाजने की तरफ हमदेखें तो जो आदाद हमारे सामने हैं अुनसे पता चलता है कि हमारा खर्च ६३ करोड ७६ लाख है, और हमारे रिजर्व्हज् ५२ करोड ८८ लाख के बताये जाते हैं। अिससे साफ जाहिर होता है कि हमारे रिजर्व्हज और खर्च में काफी तफावत है तकरीबन ११ करोड का फर्क है। कॅश बॅलेन्सेस ५ करोड ३३ लाख के बताये गये हैं। अिसके पहले हर साल जो ओपनिंग कॅश बॅलेन्सेस (Opening cash balances) हमारे सामने बजट के जरिये आये हैं अुनकी तरफ मैं हाअुस की तवज्जेह दिलाना चाहता हूं। अुनसे पता चलता है कि हमारे हुकूमत के आज के कारखाने की हालत क्या है। १९५२-५३ में ओपनिंग बॅलेन्स १४ करोड का था १९५३-५४ में १२ करोड का था, और रिवाअिज्ड बजेट में वह ११ करोड था, लेकिन अिस साल वह ५ करोड ३३ लाख का रह गया है। अिसके माने यह है कि हमारे पास १ अप्रेल से जो कारोबार शुरू होने वाला है अुस लिये सिर्फ ५ करोड ३३ लाख की रक्कम है। अिसमें फायनान्स मिनिस्टर साहब ने बताया है कि यह रक्कम कुछ बरायेनाम है। अिससे लंदन में १ करोड ९७ लाख रुपये पडे हुअे हैं। अिस रक्कम को भी अिसमें से निकाल दिया जाय तो हमारा कॅश बॅलेन्स सिर्फ ३ करोड ३६ लाख का रह जाता है। और नोट में यह भी बताया गया है कि सव्वा तीन करोड का जो कर्जा हुकूमतने हाल ही में हासिल किया है वह अिसीमें शामिल है। यानी यह रक्कम भी अिसमें से निकाल दी जाय तो हुकूमत के पास आज कॅश बॅलेन्स के तौर पर करीब कुछ भी नही रहता। अैसी हालत में आयदा अेप्रेल से हमारी हुकूमत का कारखाना किस तरह से चलनेवाला है यह सवाल हमारे समने आ जाता है। सालहा साल हमारे कॅश बॅलेन्सेस की हालत बदतर होती जा रही है। १४ करोड से ११ करोड और ११ करोड से ५ करोड तक हम पहुंच गये हैं। कॅश बॅलेन्स की यह हालत है। कर्जे के लिहाज से देखें तो हमारी हुकूमत पर ५५ करोड ६१ लाख रुपये का कर्जा है। अिस साल वह ६३ करोड से भी ज्यादा हो गया है, और आयंदा के लिये हुकूमत की तरफ से बताया गया है कि हुकूमते हिंद की तरफ से ५ करोड से ज्यादा कर्जा वह हासिल करनेवाली है। यानी आयंदा साल के बजट में ६८ करोड का कर्जा हमारे अूपर होगा। दरमियान में कोअी मॅच्यूअर ( Mature ) खर्च हो जाय तो अेकाध करोड की कमी हो जायगी। लेकिन आम तौर से यह अंदाजा किया जा सकता है कि ६३ करोड से ७० करोड तक हमारा कर्जा बढनेवाला है। दरमियान में अिसमें और भी अिजाफा नहीं होगा अैसी भी बात नहीं है। हमारे जो रिजर्व्हज् हैं वे भी किस तरह के हैं वह मैं बताना चाहता हूं। २५ करोड सिक्यूरिटीज ( Securities ) के तौर पर, और २२ करोड शेअर्स के तौर पर कारखानों में लगाये गये हैं। अिसमें से चंद तो अैसे हैं जिनको व्यापारी लिहाज से अच्छा अिनव्हेस्टमेंट नहीं समझा जायगा। सिव्हिल सप्लाय को ६ करोड ४६ लाख की रक्कम दी गअी है। अुसमें से कितनी रक्कम वापस आ सकती है अिसके बारे में फायनान्स मिनिस्टर स्पष्टीकरण कर दें तो मुनासिब होगा। लोकल अिंडस्ट्रीज को लोन के तौर पर ४ करोड ८४ लाख रुपये दिये गये हैं। अिनमें से कितनी अिंडस्ट्रीज ठीक तरीके पर काम कर रही हैं। और कितनी ओव्हर कपिटलाअिज्ड (Over-Capitalized) हैं कितनी लिक्विडेशन (Liquidation) में जाने के अिमकानात हैं, कितनों को लिक्विडेशन में निकाल ने के बारे में सोचा जा रहा है, और अगर वह सचमुच लिक्विडेशन में चली जावें तो हुकूमत पर अुसका क्या असर होगा, ये सारी बातें फायनान्स मिनिस्टर वाजे कर दें तो जो कॅश बॅलन्सेस बताये जा रहे हैं, अुनमें से कितने असल में हासिल

होने के अिमकानात है जिसका हमे कुछ अंदाजा लग सकता है। कैश बैलन्स के तौर पर कराची मे २ करोड ३५ लाख रुपये पडे है, अैसा बताया जा रहा है। लंदन मे जो रुपये पडे है वे और कराची मे पडे हुअे अेक ही है या अलग अलग है ? और अगर अलग अलग है तो कराची मे पडे हुअे यहा सिर्फ हिसाब के लिये बताये गये है, या सचमुच वे हासिल होनेवाले है ? यह मालूम करने मे हाअुस को सचमुच दिलचस्पी होगी। अिन तमाम चीजों को देखा जाय तो मैने जैसे किसी मुल्क का मवाजना टेस्ट पर लगाने के बारे मे कहा था कि वह स्टेबल और ग्रोअिंग होना चाहिये, अुस टेस्ट पर हमरा आज का बजट नही अुतरता। पिछले साल का बजट पेश करते हुअे अुस वक्त के फायनान्स मिनिस्टर साहब ने बताया था कि हैंड टु माअुथ ( Hand to Mouth ) हमारा बजट है। आज अैसा मालूम हो रहा है कि अिस साल का बजट दिवालिया है, और आयंदा दो साल के बाद जब अिस हुकूमत की बागडोर अिलेक्शन के जरिये बदलवाने का शायद मौका आ जाय तो न मालूम कितना बडा कर्जा अव्वाम के सर पर रख कर यह हुकूमत चली जायगी। यह खौफ हमारे दिल में पैदा हुआ क्योकि गये तीन साल के हुकूमत के कारनामे हमारे सामने है, और मालूम नही आयदा दो साल मे क्या होनेवाला है। अिस तरफ मै हाअुस का खास तौर से ध्यान दिलाना चाहुंगा। बजट में रिसीटस के मदो को देखने की कोशिश की तो मालूम हुआ कि रिव्हाअिज्ड अेस्टीमेट १९५२-५३ में २७ करोड ९१ लाख रुपये जमा हो सके। आम तौर पर समझा जाता है कि रिव्हाअिज्ड बजट सेशन के आखरी महीने मे आ जाता है। पिछले साल रिव्हाअिज्ड बजट हमारे सामने मार्च के आखिर में रखा गया था। और हम समझते थे कि स्टेट का खर्च कितना होता है, और आमदनी कितनी होती है, अिसके बारे में हुकूमत का अंदाजा ठीक ठीक होगा। हम यह अुम्मीद नही करते थे कि अिसमें अेक करोड की कमी हो जायेगी। लेकिन हमारे सामने कुछ अेक्चूअल्स २८ करोड २७ लाख के बताये जा रहे हैं, यानी अिसमें अेक करोड से भी ज्यादा कमी वाकये हो रही है। अैसी हालत मे जो रिव्हाअिज्ड अेस्टीमेटस ( Revised estimates ) के आदाद हमारे रखे जाते है अुन पर हम किस हद तक भरोसा करें यह भी सवाल है। मै समझता हूं कि हमारा फायनान्स डिपार्टमेंट तजुर्बेकार है। अगर अुसके अंदाज मे अिस तरह से करोडों का फर्क पड सकता है तो शायद अुसे वही समझ सकेगा, लेकिन मामूली आदमी अुसको नहीं समझ सकता कि हुकूमत की हालत किस तरह की है, और यह कमी और ज्यादती क्यों हो रही है। अिसके लिये हमारे सामने जो वजूहात पेश किये गये हैं अुनमें कहा गया है कि हमारे लॅंड रेव्हिन्यू मे तकरीबन ५७ लाख की कमी वाकये हुअी है। अेक्साअिज में ८५ लाख की कमी हुअी है। कस्टम्स में कुछ हजार की कमी हुअी है। अिस तरह से जो करोडों की कमी या ज्यादती होती है वह किस वजह से हुअी ? अिसके लिये अगर यह माना जाय कि यहां से जो चीजे बाहर जाती है अुसमे स्मगलिंग ( Smuggling ) हो रहा है तो अिसके लिये कौन जिम्मेदार है ? और वह स्मगलिंग कितना है, जिससे कि हमारी आमदनी में कमी हुअी है ? अिसके लिये हुकूमत की तरफ से क्या स्टेप्स लिये गये है ? अिन चीजोंको भी फायनान्स मिनिस्टर को हाअुस के सामने रखना चाहिये, क्योंकि यह लाखों रुपयों का मामला है। आमदनी कम होने की अेक वजह यह बताअी गअी है कि लोगों की हालत अच्छी नही है। मेरी समझ में नहीं आता कि अेक वक्त मे हम दो चीजें कैसे कह सकते हैं ? या तो हमें कहना पड़ेगा कि लोगों की हालत खराब है अिसलिये आमदनी कम हो रही है, या यह कहना पडेगा कि लोगों की हालत अच्छी है। लेकिन हमारे अेडमिनिस्ट्रेशन में कुछ कुसूर है, अिसलिये आमदनी कम हो रही है। अेक [illegible] कहना कि लोगों की हालत अच्छी है और दूसरी दफा यह कहना कि खराब है, यह दोनों

कैसे सही हो सकते हैं ? अिस साल अेक्साअिज में ३४ लाख रुपये ज्यादा आने के अिमकानात बताये गये हैं और गये साल में ८५ लाख की कमी बताअी गअी है। जो साल चल रहा है अुसकी क्या हालत है ? अेस्टीमेटस् में बताया गया था कि ५८ करोड की आमदनी हासिल होगी। लेकिन अब बताया जा रहा है कि रिव्हाअिज्ड अेस्टीमेटस् में ५५ करोड ९.२ लाख वसूल होनेवाले हैं। अिसके माने यह है कि दो करोड से ज्यादा रुपये कम वसूल होनेवाले हैं, और अिसमें बताया गया कि अेक्साअिज के तहत ९३ लाख रुपये अिस साल कम होंगे। यह हमारा सब से बडा रेव्हिन्यू का आयटम (Item) है। अिसमें १९५२-५३ में ९५ लाख और अिस साल ९३ लाख की कमी हुअी, और आयंद यह अुम्मीद की जा रही है कि अिस मद में ३८ लाख रुपये बढेंगे। यह अुम्मीद किस बिना पर की जा रही है यह समझ में नहीं आता। आयंदा साल रिव्हाअिज्ड बजट आयेगा तो अुसमें अेक्साअिज की आमदनी में कमी या ज्यादती कितनी होती है अुसका पता चलेगा। लेकिन कागज के हिसाब से हुकूमत गलत अंदाजा करेगी तो जो अंदाजा रखा गया है अुसमें से किस तरह से डेवलपमेंटस् स्कीम्स और दीगर नेशन बिल्डिंग के काम पूरे होंगे और अुन पर क्या असर होगा अिसका पता नहीं लग सकता। दो साल से हमने देखा कि जो अेस्टीमेटेड बजट होता है अुसमें कमी वाकये हुअी है। अिसका असर आखीर कहां पडता है ? वह सिक्यूरिटी सर्व्हिसेस पर या अेडमिनिस्ट्रेटिव्ह सर्व्हिसेस पर नहीं पडता बल्कि नेशन बिल्डिंग डिपार्टमेंटस् पर पडता है। अुसके अेस्टीमेटस् में कटौती होती है। सिव्हिल वर्क्स के काम ठीक समय में नही हुअे तो अुसके लिये बडे अच्छे अल्फाज हमारे मिनिस्टर साहब को मिल गये है। ड्यू टू स्लो प्रोग्रेस ऑफ वर्क ( Due to slow progress of work ) के माने क्या हैं ? अिस स्लो प्रोग्रेस् के लिये कौन जिम्मेदार है, कौन गुन्हागार है, किसने स्लो प्रोग्रेस किया है, किसीके वक्त पर हुक्म न देने की वजह से यह स्लो प्रोग्रेस हुआ है या और किसी वजह से हुआ है अिसका हमें अंदाजा नहीं लग सकता। अिसीलिये हुकूमत पर मेरा यह चार्ज है कि यह स्लो प्रोग्रेस सिर्फ बताने के लिये है। पहले गलत अंदाजा किया जाता है, दूसरे डिपार्टमेंटस् का खर्च ज्यादा हो जाता है, अुसको पूरा करने के लिये बादमें डेवलपमेंट और नेशन बिल्डिंग के कामों का पैसा लिया जाता है, और आखीर में ये काम अधूरे छोड दिये जाते हैं।

दूसरे जो आमदनी के जरीये हैं अुसमें भी हुकूमत की तरफ से जो तवज्जेह होनी चाहिये, वह नहीं हो रही है। मैंने पिछले बार कहा था कि अॅग्रिकल्चरल अिनकम टॅक्स अुन तमाम लोगों पर लगाना चाहिये जिनके पास सीलिंग ( Ceiling ) से ज्यादा जमीन है। ऑनरेबल फायनान्स मिनिस्टर, जो अुस वक्त थे, अुन्होंने वादा किया था कि अिस बारे में हुकूमत सोच रही है और बाद में कुछ फैसला करेगी। आयंदा दो साल में हुकूमत कौनसे कदम अुठायेगी अिसपर यह बात मुनहसर रहेगी कि मैं अपनी खुशी जाहिर करूं या अफसोस जाहिर करूं।

हुकूमत ने यह तायुन किया है कि ३६०० रुपये से ज्यादा आमदनी की जमीन जिनके पास है अुनसे वह ज्यादा जमीन हुकूमत वापस अपने कब्जेमें ले सकती है, अपने मॅनेजमेंट में ले सकती है। तो मैं पूछना चाहता हूं कि अैसी हालत में हुकूमत अॅग्रिकल्चरल अिनकम टॅक्स (Agricultural Income Tax) अैसी जमीन से क्यों नहीं ले सकती ? यह कहा जाता है कि अव्वाम को टॅक्स देने के लिये तैयार करना चाहिये। अगर हमारा बजेट डिफिसिट है तो जरूर टॅक्स लेना चाहिये। लेकिन मैं हुकूमत से यह पूछना चाहता हूं कि आपने अॅग्रिकल्चरल अिनकम टॅक्स, जिसकी आमदनी १० हजार रुपयोंसे ज्यादा है अैसे लोगों पर रखा है, अुसे पांच हजार आमदनी वाले लोगों

पर क्यो नही लगाया जाता ? सिर्फ ५ लाख रुपये अॅग्रिकल्चरल अिनकम टॅक्स से वसूल हुअे है। हमारे यहा लाखो अेकड जमीन के मालीक है, और अुनसे जो अॅग्रिकल्चरल अिनकम टॅक्स वसूल हुअा बताया जा रहा है वह सिर्फ ५ लाख रुपये का हे। अगर अितनाही वसूल किया जा रहा हू तो अिसमे ज्यादा क्यो नही वसूल किया जाता ? मै हुकूमत से यह अपील करना चाहता हू कि हमारा रेव्हेन्यू बढाने के लिये जो अिस तरह से सरप्लस अिनकम ( Surplus income ) रखनेवाले लोग है अुनसे ज्यादा टॅक्स वसूल किया जाना चाहिये, जिससे कि हमारी आमदनी मे अिजाफा हो सके।

दूसरी चीज जो मै रखना चाहता हू वह अिनकम टॅक्स के सिलसिले मे है। मैने पहले ही बताया है कि आज कल स्लप ( Slump ) आ रहा है, और हमे हमारे डेव्हलपमेट प्लॅन्स (Development Plans) पूरे करने है, तो हमे यह देखना होगा कि कौन लोग ज्यादा टॅक्स दे सकते है। मै यह जानता हू कि अिनकम टॅक्स का महकमा हुकूमत हिंद से तालुक रखता है। लेकिन मै बताना चाहता हू कि हुकूमते हिंद के अिमदाद से हमारे जो पचसाला प्लॅन्स है वह पूरे नही होनेवाले है। जरूरत अिस बात की है कि हम ज्यादा रकम मोहिया करे। अिसलिये आज का जो अिनकम टॅक्स है वह हमारे अखराजात पूरे नही कर सकता अिस लिये जरूरत अिस बात की है कि हमारी गव्हर्नमेंट को हुकूमते हिंद के पास यह माग करनी चाहिये कि अिनकम टॅक्स के रेट में अिजाफा होना चाहिये। अगर अैसा न किया गया तो मै बताना चाहता हू कि दिन ब दिन हमारे रेव्हिन्यु के सोर्सेस ( Sources ) कम होगे, और हमे हर साल खसारे का बजेट रखना नामुमकिन होगा।

अेक चीज मै हाअुस के सामने रखना चाहता हू कि आज की जो हमारी टॅक्स पॉलिसी है अुसमे तरमीम करने की जरूरत है। हुकूमते हिंद ने हाल ही मे अेक टॅक्स अिनक्वायरी कमीटी (Tax Enquiry Committee) बिठाअी है। अुस टॅक्स अेनक्वायरी कमिटी की जो शिफारिसे होगी वह तो हमारे सामने आयेगी। हुकूमते हिंद का बजेट हम देखते है तो मालूम होता है कि अव्वाम की जरूरियात की चीजो पर भी अुन्होने अपने बजेट मे टॅक्स आयद किये है। हुकूमते हिंद ने अिनकम टॅक्स अिनक्वायरी के सिफारिशात तक रूकने की जरूरत नही समझी। अैसे हालात मे हमे भी यहा पर अॅग्रिकल्चरल अिनकम टॅक्स बढाने के लिये रोकने की जरूरत नही है।

दुनिया के जिन जिन देशोमे डेव्हलमेंटप प्लॅन अमल मे लाये जा रहे है, वहा पर पब्लिक सेक्टर ( Public sector ) से ज्यादा पैसा हासिल करने की कोशिश की जाती है। मिसाल के तौर पर मै चीन का बजेट संक्षिप्त मे आपके सामने रखना चाहता हू। चीन के अदर जो टॅक्स वसूल होता है वह किस तरह से किया जाता है वह मै आपको बताना चाहता हू। यह जो बजेट है चीन का अुसमे टॅक्स से जो आमदनी बतायी गअी है वह करीब ५० फीसद की है। अिसमे स्टेट मॅनेजड् जो अिडस्ट्रीज है अुनसे ३० परसेट, अॅग्रिकल्चरल अिनकम टॅक्स से १० परसेट, अिटरेस्ट से ५ परसेट, रिसर्व्ह से १६ परसेंट से और बाकी दूसरे टॅक्ससे आते है।

पिछले तीन सालोसे वहा के पब्लिक सेक्टर से जो आमदनी हो रही है अुसमे अिजाफा होता जा रहा है। चीन का जो बजेट मेरे पास है अुसे हाअुस के सामने रखकर मै यह बताना चाहता [illegible] किस तरह से पब्लिक सेक्टर की आमदनी बढाअी जा रही है।

Percentage of State Revenue derived from tax payment and profits made from State enterprise, and tax payment of State Co-operatives.

पब्लिक सेक्टर में जो आमदनी बढ रही है अुसके आंकडे अिस तरह से हैं। १९५० में ३० परसेंट, १९५१ में ४९ परसेंट, १९५२ में ५० परसेंट और १९५३ में ६० परसेंट।

अिसे देखें तो मालूम होता है कि ३४ करोड से ६० करोड तक की आमदनी पब्लिक सेक्टर से बढी है।

Percentage of State Revenue derived from taxes paid by peasants.

किसानों की तरफ से जो टॅक्स लिया जा रहा है अुसमें अिस प्रकार कमी की जा रही है। १९५० में [illegible] करोड १९५१ में १८ करोड, १९५२ में १७ करोड और १९५३ में १४ करोड, अिस तरह से कमी जा रही है।

Percentage of State Revenue derived from taxtion paid by private industrial and commercial enterprise.

१९५० में ३२. ९२ करोड, १९५१ में २८. ६६ करोड, १९५२ में २४ करोड, और १९५३ में २२ करोड। यह मैंने अिस लिये रखा कि अिस तरह किसानोंपर टॅक्स बढाने से आप वेल फेअर स्टेट ( Welfare state ) कायम नहीं कर सकते। अिस तरह वेल फेअर स्टेट कायम करने का आपका तसव्वूर गलत है।

हुकूमत जो सनअतें चला सकती है वह अुसे जरूर चलानी चाहिये। मैं अैसा नहीं कहता कि सभी सनअतें हुकूमत को चलानी ही चाहिये। अगर कुछ सनअतों को हुकूमत नहीं चला सकती है तो अुसे न चलाये। जो सनअतें हुकूमत की तरफ से चलाअी जायेंगी वह बराबर चल सकती हैं या नहीं यह देखना चाहिये। मैं मजबूर नहीं करता कि सरकार की जानिबसे सभी सनअतें चलाअी जायें। हैदराबाद ट्रेड युनियन कॉंग्रेस की तरफ से यह कहा गया था कि हमारे स्टेट में जो ओव्हर कॅपिटलाअिज्ड अिंडस्ट्रीज ( Over-capitalised Industries ) हैं अुन्हे लिक्विडट करना चाहिये।

अब सेल्स टॅक्स के सिलसिलेमें मैं कुछ कहना चाहता हूं। हमारे यहां मलटी पॉंअिट सेल्स टॅक्स ( Multi-point Sales Tax ) रखा गया है। मैंने तो पहले ही अर्ज किया है कि अिससे हमारी आमदनी बढनेवाली नहीं है। अिस तरह सेल्स टॅक्स कअी जगहों पर जमा किया जाता है। अिसलिये अुसके जमा करने में ज्यादा खर्चा आता है और टॅक्स कम जमा होता है। हमारा सन ५४-५५ वर्ष का जो बजेट है अुसमें सेल्स टॅक्स की आमदनी ४ करोड की बताअी है। मेरा ख्याल है कि अगर यह सेल्स टॅक्स सिंगल पॉंअिट (Single Point) कर दिया जाय तो हमारी आमदनी कम नहीं होगी बल्कि बढेगी। बंबअी में जो तरीका है अुस तरीके से सेल्स टॅक्स रखा जाय तो आमदनी बढेगी। मल्टि पॉंअिट सेल्स टॅक्स सिस्टम( Mul i point Sales Tax system) में ज्यादा लूप होल्स(Loop holes ) रहने का डर है। ऑनरेबल फायनान्स मिनिस्टर जो,अुस समय थे अुन्होंने वादा किया था कि हम सेल्स टॅक्स सिस्टम अैसी रखेंगे की कि आसान हो। हमारी आमदनी के लिहाज से आज सेल्स टॅक्स को बढाने की जरूरत है तो

आज के सेल्स टॅक्स अॅक्ट में तरमीम करनी चाहिये और मलटि पॉअिंट के बजाय सिंगल पाअिंट टॅक्स वसूल किया जाना चाहिये। अिस बारे मे मैंने अपने ख्यालात पिछली मर्तबा हाअुस में रखें थे और अिसकी जो टेस्ट मेंने पिछले बजेट के वक्त रखी थी अुसे लगते हुअे यदि हमें रेविन्यु बढाना हे तो अुनके लिये जो ज्यादा टॅक्सेस् दे सकते है अुनके टॅक्स बढाने की जरूरत है। यह कैसे हो सकता है यह सोचना चाहिये। अमीरों पर सेल्स टॅक्स बढा कर गरीबों का टॅक्स कम करना चाहिये, अुसी सुरतमें हम वेल फेयर स्टेट ( Welfare state ) का नारा पूरा कर सकेंगे। अगर अैसा नही किया जाना है तो अिसका मतलब यह होगा कि चंद लोगों के लिये तो वेल फेयर स्टेट होजायेगा लेकिन अिससे हम आम आवाम का सवाल हल नही कर सकेंगे।

और अेक चीज मैं हाअुस के सामने रखना चाहता हूं। जैसा कि मैंने शुरू में अर्ज किया कि हमें हमारी सनअतें बढानी चाहिये, तो यह पूछा जाता है कि अिसके लिये पैसा कहां से लाया जाय। मै कहना चाहता हूं कि हमारे पास पैसा काफी है लेकिन अुसे सनअतों में लाने की कोशिश नहीं की जा रही है, और कहते हैं कि सनअतों को अुठाने के लिये कॅपिटल ( Capital ) कहा से खडा करेंगे? मैं यह सुझाना चाहता हूं कि जो बडे बडे लोग हैं जिनके पास अेक लाख से ज्यादा रक्कम है अुन्हे कंपलसरीली अिंडस्ट्रीज में कॅपिटल अिनव्हेस्ट करना चाहिये। अिस तरह का कानून बनाया जाय तो जो पैसा आज पडा हुवा है वह काम में आयेगा। अिस तरह यदि कोशिश करनी है तो अुसके लिये जो पैसा हैदराबाद स्टेट के अंदर अनयुज्ड ( Unused ) है अुसे टॅप ( Tap ) करने की जरूरत है। मेरा कहना यह नहीं है कि बडे लोगों का पैसा कॉनफिस्केट ( Confiscate ) किया जाय लेकिन अुनसे कंपलसरी तौर पर जो रक्कम ली जायेंगी अुसके लिये अुन्हे ढाअी परसेंट अिंटरेस्ट दिया जा सकता है। तुगभंद्रा प्रॉजेक्ट के लिये आप निजाम से ४० लाख रुपया लेसकते हैं तो सनअतों के लिये भी दूसरे लोगों से कानून बनाकर भी क्यों न हो, पैसा क्यों नहीं ले सकतें। आपको शायद अिस तरह बार बार निजाम साहब का नाम दोहराया जाना ठीक नहीं मालूम हो रहा होगा। दूसरा रास्ता क्या है, मेरी नजर में तो नहीं आ रहा है। किसी भी तरीके से हमें हमारी सनअतों को तो फरोग देना होगा। अुसके बिना हमारा सवाल हल नहीं हो सकता। हमारा यह जो अेक सरमायेदारों का और जागीरदारों का चौखट है अुसे हमें तोडनाही पडेगा तभी हमारा यह सवाल हल होगा। यह काम हुकूमते हिंद और हैदराबाद सरकार दोनों का है, वरना यह डेमॉक्रसी कैसे चलेगी? हमारे पास काफी रुपये जेवरात आदि में रखे जाते हैं और अिस लिये मुल्क की सनअतों के लिये कॅपिटिल नहीं मिलता। बडे बड़े लोग अपना पैसा जेवरात में डिपॉझिट कर देते हैं, अुसे जरूर बाहर निकालना चाहिये, और सनअतों के लिये अिस्तेमाल किया जाना चाहिये। मुल्क की तरक्की के लिये अिसे जरूर अिस्तेमाल किया जाना चाहिये। यही हमारा नजरिया है। आप चाहे यह पैसा कॉनफिस्केट ( Confiscate ) न करें लेकिन यह पैसा अिस्तेमाल तो जरूर होना चाहिये। चाहे तो आप जिनसे अिस तरह पैसा लेंगे अुन्हे ढाअी परसेंट अिंटरेस्ट दे; सनअतों की तरक्की के लिये अिस तरह कुछ न कुछ कदम जरूर अुठाना पडेगा तभी आपकी आमदनी बढ सकती है।

अबतक मैंने आमदनी के बारें में कहा, अब खर्च के बारें में कहना चाहता हूं। आज भी हमारे यहां राजकाज के खर्च का जो तरीका है वह वही अंग्रेजों के तरीके जैसा है। हमारा बजेट भी आज अुसी ढांचे में ढाला जाता है, जैसा पहले रहा करता था। हमने आज तक भी कोअी नया तरीका

नहीं निकाला। पहले जिस तरह अंग्रेज लोग यहां पांच सात हजार मील से आकर बडे पगार लेकर राज्य करते थे, और अुस जमानें में चीफ सेक्रेटरीज, सेक्रेटरीज, गव्हर्नर्स, व्हाअिसराय, आदि बडे बडे लोगों को जिस तरह तनख्वाहें दी जाती थी अुसी तरह आज भी बडी बडी तनख्वाहें ली जाती है। अिसके कारण हमारा आज का अॅडमिनिस्ट्रेशन ( Administration ) बहुत टॉप हेवी ( Top-heavy ) होगया है। जहां पर डेमॉक्रेटिक हुकूमतें बनी हैं वहां यह टॉप हेवी ( Top-heavy ) अॅडमिनिस्ट्रेशन का खर्चा कम करने के लिये पहले कदम अुठांये गये। कल मुझे अेक डिपार्टमेंट के सेक्रेटरी साहब मिले थे, कहते थे कि अगर आप लोग हुकूमत पर आये तो हमारे आज की सॅलरिज है अुसे तो आप कम ही कर देंगे। मैं हुकूमत से अपील करना चाहता हूं मुल्क के फायदे के लिये अगर जरूरी है तो अिस तरह का जो टॉप हेवी अॅडमिनिस्ट्रेशन आज है अुसे रोकने के लिये बडी बडी तनख्वाह पाने वालें लोगों की तनख्वाह मे जरूर कमी की जानी चाहिये, कॉमरेड स्टॉलिन सिर्फ ६०० रुपये पगार लिया करता था। चीन का मॉत्सेतुंग को सिर्फ ६०० या ७०० रुपये पगार है। वहां आठ या दस गुना से ज्यादा फरक किसी के भी आमदनी में नही रहता। यह ख्याल आज किया जाता है कि अिस तरह के जो बडे बडे पगार है वह अॅडमिनिस्ट्रेशन चलाने के लिये जरूरी हैं। अुसके विना अॅडमिनिस्ट्रेशन नही चलाया जा सकता, लेकिन हम में यह जो गलत ख्याल है अुसे छोडना चाहिये। पहले तो यह ख्याल कॉंग्रेस के लोगों मे भी नहीं था, लेकिन आज कल यह ख्याल कहां से आया मालूम नही। आज का यह जो टॉप हेवी अॅडमिनिस्ट्रेशन है अुसे कम करनाही चाहिये। जो बडे अफसर हैं अुनसे मैं कहना चाहता हूं कि आज देश को आपकी कुरबानी की जरूरत है, आपके जो बडे बडे पगार हैं अुसे आपको खुद हो कर कम करना चाहिये, और छोटे छोटे मुलाजमीन के पगार बढाने चाहियें। अुसके बिना सच्ची डेमॉक्रेटिक हुकूमत नहीं बन सकती। अिसके लिये हमें पहले दिमागी तब्दीली की जरूरत है। अगर पहले दिमागी तबदीली नही आअी तो यह चौखटा जो हम बदलना चाहते हैं वह नही बदल सकते, लेकिन आज अिस बात को मानने के लिये हम लोग तैयार नहीं हैं। आज अिस तरह बडी बडी तनख्वाहें देकर जो टॉप हेवी अॅडमिनिस्ट्रेशन चलाया जा रहा है अुसे कम करने की जरूरत है, और हम यह तनख्वाहें कम कर सकते हैं। यह कहा जाता है कि हमारे पुराने कॉन्ट्रक्टस है हमें अुनकी तनख्वाहें तो देनी ही पडेंगे। मै कहता हूं कि अगर कुछ पुराने आय. सी. अेस. लोग रखने की जरूरत है तो अुन्हे अुसी पगार पर रखा जा सकता है। लेकिन अब जो आय. पी. अेस. और आय. अे. अेस. कॅडर के लिये जो नये लोग रिक्रूट ( Recruit ) किये जाते है अुन्हें भी वही पगार क्यों दिया जा रहा है? अुनके पगार कम क्यों नहीं कर सकते? मुझे अिस बात का बडा ताजुब होता है कि पंडित जवाहरलाल नेहरू और राजेंद्र बाबू जैसे लोग होते हुअे भी वह अिसे क्यों नहीं कम कर सकते? अुनके भी ख्यालात कैसे बदल गये? मैं आपके सामने अिस बात को रखना चाहता हूं कि यह चीज तो होगी और होकर ही रहेगी। यह टॉप हेवी अॅडमिनिस्ट्रेशन जरूर कम होना चाहिये। चीन में अॅडमिनिस्ट्रेशन सर्विसेस पर बजेट के खर्चे के २० गुना से ज्यादा खर्चा नहीं किया जाता लेकिन हमारे यहां अॅडमिनिस्ट्रेशन पर बजेट के खर्चे के ३० गुना खर्चा होता है।

अब मैं आपके सामने अिस बजेट का अनॅलिसिस ( Analysis ) रख कर यह बताना चाहता हूं कि अिस बजेट में किस तरह खर्चा रखा गया है।

डायरेक्ट डिमांड रेव्हिन्यु के लिये ३ करोड ३१ लाख रुपये रखे हैं।

डेट सर्विसेस के लिये ३ करोड २२ लाख रुपये रखे हैं।

अॅडमिनिस्ट्रेटिव्ह सर्विसेस, जनरल अॅडमिनिस्ट्रेशन पुलिस जेल के लिये ५ करोड के करीब खर्चा रखे हैं।

सोशल सर्विस, सोशल वर्क्स पर ७ करोड ९९ लाख रुपये रखे गये हैं। अिस तरह यदि हम अेक्स्पेंडिचर का अनलेसिस करें तो मालूम होगा कि अॅडमिनिस्ट्रेटिव्ह और सिक्युरिटि सर्विसेस पर १८ परसेंट खर्चा हो रहा है और टॅक्स कलेक्शन पर १२ परसेंट का खर्चा हो रहा है। अिस तरह से अॅडमिनिस्ट्रेशन सर्विसेस और टॅक्स कलेक्शन पर आमदनी का ३० परसेंट का खर्चा हो रहा है। डेट्स अॅन्ड अिंटरेस्ट पर साडेतीन करोड से ज्यादा रक्कम है जो १३ परसेंट होती है। फ्यूडल अॅमिनिटिज पर ६ परसेंट और मिसलेनियस ( Miscellaneous ) पर ८ परसेंट खर्चा होता है। अिस तरह से आमदनी का ६० परसेंट खर्चा अॅडमिनिस्ट्रेशन के अखराजात में या निजाम के देने के अखराजात में खर्च होता है और बाकी बचा ४० परसेंट का खर्चा नेशन बिल्डिंग अॅक्टिविटिज ( Nation building Activities ) पर किया जाता है।

चीन के बजेट को हम देखें तो मालूम होगा कि वहां पर अॅडमिनिस्ट्रेशन पर १० परसेंट का खर्चा होता है। रिझर्व्हज ७ परसेंट रखे जाते हैं। चीन में नेशन बिल्डिंग के काम पर ६० परसेंट का खर्चा होता है और बाकी पैसा मुल्क के डिफेन्स पर खर्च किया जाता है। यह करीब करीब २२ परसेंट तक आता है। हमारे देश से चीन कोअी बहुत बडा देश नहीं है। हमारी आबादी ३२ करोड के करीब है और चीन की आबादी ३५ करोड के करीब है। वहां डिफेन्स पर २२ परसेंट से ज्यादा खर्चा नहीं किया जाता है लेकिन हमारे यहां ५० परसेंट खर्चा किया जा रहा है। वहां पर नेशन बिल्डिंग पर ६० परसेंट खर्चा किया जाता है तो हमारे यहां यह खर्चा ३१ से लेकर ४१ परसेंट तक बढा है। आज हम साढेग्यारह करोड रुपया खर्च कर रहे हैं। मुझे बडा अफसोस होता है कि नेशन बिल्डिंग अॅक्टिविटिज पर हम बहुत कम खर्चा कर रहे हैं। आपका आज का जो टॉप हेवी अॅडमिनिस्ट्रेशन है अुसमें आपको दुरूस्ती करनी होगी। आज पुलिस पर जो खर्चा किया जाता है वह पहले से तो कम हो गया है लेकिन अुससे भी ज्यादा कमी अिसमें हो सकती है और वह करनी चाहिये, जिससे हमारा अॅडमिनिस्ट्रेशन का खर्चा कम होगा। आज आप पुलिस पर सव्वातीन करोड रुपयोंसे ज्यादा खर्चा कर रहे हैं। यह बहुत काफी है। अिसमें कमी होनी चाहिये।

आपको जमीनदार और जागीरदार तबके की हिफाजत तो नहीं करनी है। अवाम की भलाअी के जो काम हैं अुसमें ज्यादा पैसा खर्च करना चाहिये। अगर हम पिपुल्स मिलिशिया (People's militia ) करें तो हमारा डिफेन्स का खर्चा कम हो सकता है।

हुकूमते बर्तानिया हिंदुस्तान पर जब राज करती थी तब अुनको ज्यादा खर्च करने की क्यों जरूरत पडती थी और हमको खर्च क्यों कम करना चाहिये अिसकी तरफ मैं हाअुस की तवज्जह दिलाअुंगा ताकि जो चीज मैं हाअुस के सामने रखना चाह रहा हूं वह साफ हो जाय। बर्तानिया का राज अेक आक्यूपेशन ( Occupation ) के तौर पर था अिसलिये अुनको मिलीटरी और पुलिस की ज्यादा जरूरत थी, लेकिन आज के हालात में जब कि हम जमहूरी हुकूमत करने का और अव्वाम के मसायल सहल करने का दावा कर के हुकूमत में या अिस असेंब्ली में आये हैं तो

हमको अिन्ट्रास्पेक्टिव्ह ( Introspective ) हो कर देखना पडेगा। जब यहां बेरूनी हुकूमत काम करती थी तो अुसका जितना खर्च था अुतना ही आज भी हमको सिक्यूरिटी सर्व्हिसेस पर करना पड रहा है, अिसलिये यह सोंचना जरूरी हो जाता है कि आखिर हमारी हुकूमत करने के तरीके में कुछ न कुछ नुक्स जरूर है, और अव्वाम के मसायल हल करने के अप्रोच में (Approach) कुछ खामियां हैं, हमारे पास पैसा कम है लेकिन फिर भी सिक्यूरिटी सर्व्हिसेस पर ज्यादा खर्च करना पड रहा है। जिस मुल्क में सिक्यूरिटी सर्व्हिसेस पर कम खर्च किया जाता है अुसी के बारे में कहा जाता है कि वह मुल्क अव्वाम की भलाअी और बहबूदी करने की तरफ बढ रहा है, अिसलिये हमको सिक्यूरिटी सर्व्हिसेस का खर्च कम करना चाहिये और आयंदा दो साल में नेशन बिल्डिंग के कामों पर जो ४० परसेंट खर्च किया जा रहा है अुसको बढाकर ६० फीसद करना चाहिये और सिक्यूरिटी सर्व्हिसेस का खर्च २० परसेंट से कम करना चाहिये, अुसी वक्त हमारे सामने जो बजट के खसारे का सवाल दूर हो सकता है।

दूसरी चीज पंच साला प्रोग्राम के बारे में मैं हाअुस के सामने रखना चाहता हूं। जिस तरह से हिंदुस्तान में अेक पुनर्रचना करने का सवाल हमारे सामने आया है, अुसी तरह से हमारा बिरादर पडोसी देश चीन में भी यही सवाल है। जिस तरह से हम पंचसाला प्रोग्राम से हमारे राष्ट्र की पुनर्निर्मिती करना चाहते है अुसी तरह से चीन भी कोशिश कर रहा है। अुनकी जो तेज रफ्तार से तरक्की हो रही है, अुसके मुकाबले में हमारी रफ्तार को देखें तो अेक बडी चीज जो नुमायां तौर पर हमारे सामने आती है, वह यह है कि वहां अव्वाम का कोआपरेशन हुकूमत को हासिल है बजट स्पीच में कहा गया कि जहां जहां अव्वाम का कोआपरेशन होगा वहां वहां तरक्की पैदा हो सकेगी। कम्युनिटी प्रोजेक्ट ( Community Project) आफिसर्स और नॅशनल अेक्सटेन्शन सर्व्हिसेस (Natoinal extension services) के लोगों से बातचीत करने का मौका मुझे मिला है। अुन्होंने जो यहां का किस्सा सुनाया अुसको सुनने के बाद अगर चीफ मिनिस्टर साहब यह फरमायें कि अव्वाम की ताअिद हुकूमत को हासिल हो रही है तो मै अुस पर भरोसा नहीं कर सकता। अुन्होंने कहा कि अेक गांव में कलेक्टर साहब आकर सफाअी का काम शुरू कर दिये। गांव के चंद लोग बाजू में खडे होकर कहने लगे कि अितना बडा अफसर है लेकिन झाडू मारता है, अच्छा काम किया। फिर कहने लगे कि फलां जगह आपने अच्छी तरह से सफाअी नहीं की वहां अच्छी तरह कीजिये। यह किस्सा कहने में मुझे खुशी नहीं होती लेकिन अेक आब्जेक्टिव्ह ( Objective ) तरीके पर मैं हुकूमत से कहना चाहता हूं कि हुकूमत की तरफ देखने का लोगों का यह जो अेटीटयूड ( Attitude ) है वह क्यों है? अुन लोगों से पूछा गया कि आप अिस तरह बाजू खडे होकर सिर्फ बातें क्यों करते हैं, तो अुन्होंने कहा कि यह सब दिखावे की चीजें हैं, क्लेक्टर साहेब आये, अुन्होंने झाडू लगाया, बाद में कुछ होने जानेवाला नहीं है, यह हम जानते हैं। कलेक्टर साहब यह जो काम कर रहे हैं वह अुनमें लोगों की खिदमत के जजबात हैं अिसलिये कर रहे हैं, अैसी बात नहीं है। यह आज लोगों की भावना है। अव्वाम में, जो अिस तरह का ख्याल है अुसको जब तक हम दुरूस्त नहीं करते तब तक यह कहना कि हम पंचसाला प्रोग्राम को पूरा करेंगे बिल्कुल गलत होगा। फायनान्स मिनिस्टर साहब ने कहा कि कैपिटलायजेशन आफ मॅन पावर (Capitalization of manpower) होना चाहिये। मैं मानता हूं कि हिंदुस्तान की तरक्की अिसके बगैर नहीं होगी। मै नहीं मानता कि अमेरिका

से या किसी बाहरी मुल्क से अिमदाद आने मे हमारे यह सवाल हल होंगें। हिंदुस्तान के ३५ करोड लोगो की मेहनत करने की कूवत का अिस्तेमाल करके ही हम पचसाला प्रोग्राम पूरा कर सकते है, यह हमारा विश्वास है, लेकिन मैं हुकूमत से पूछुगा कि अव्वाम मे काम करने का अिन्सपिरेशन ( Inspiration ) यहां क्यों नही पाया जाता, जिसका आपने कभी अंदाजा किया है, और अिसके लिये आपने अब तक क्या कदम अुठाये है ? अेक ओव्हर सिअर से मिलने का मुझे मौका मिला। अुन्होने बताया कि अेक गांव में पी. डब्ल्यू. डी. मिनिस्टर या और कोओी मिनिस्टर साहब आनेवाले थे और अुनको यह बताना था कि वहा पर अेक रोड अव्वाम ने अपनी मेहनत मे बनाया। अेक दिन लोगों को बुलाया गया। लोग आये, कुछ काम किया और चले गये। फिर लोग नही आये। अफसरों ने कहा कि रोड तो पूरा होना चाहिये क्योंकि मिनिस्टर साहब को हमने बताया है कि लोग रोड बनानेवाले है, डेवलपमेंट प्लान्स (Development plans) के तहत अव्वाम का रास्त कोआपरेशन हमको मिल रहा है। लोग तो आने के लिये तैयार नही थे तब सवाल आया कि अब क्या करना चाहिये ? फिर अेक कांन्ट्रेक्टर को बुलाया गया और अुन्होंने अपना लेबर लाकर रास्ता पूरा कर दिया, लेकिन कान्ट्रेक्टर साहब को यह हिदायत दी गअी कि जिस दिन मिनिस्टर साहब आयेंगे अुस दिन आपको या आपके लोगों को यहां नहीं रहना चाहिये नही तो आप बता देंगे कि यह काम अव्वाम ने नही किया है बल्कि मैंने किया है। आखर मिनिस्टर साहब वहां गये, रोड देखा सब कुछ हुआ। अुनको बताया गया कि अव्वाम ने रोड बनाया है और अुन्होंने भी सोंचा होगा कि अव्वाम ने ही बनाया होगा। अगर आप चाहें तो यह रोड कौनसा है कहां का है, सारे तफसीलात मै दे सकता हूं। अफसोस के साथ मुझे यह सब कहना पड रहा है लेकिन मै अिसीलिये बता रहा हूं कि हुकूमत अिससे कुछ सीखे, कि आपके पंचसाला प्रोग्राम से लोगों में अिन्सपिरेशन पैदा नहीं हो रहा है। जब तक पुराने चौखटे को बदलने की आप कोशिश नहीं करते तब तक यही होनेवाला है। पुराने चौखटे में यह ताकत नही है कि वह मुल्क में मेन पावर (Manpower) कॅपिटलाअिज ( Capitalise) करने का अिन्सपिरेशन (Inspiration) पैदा कर सके। अिस तरह के डेफिसिट बजट से और बिना अव्वाम के कोआपरेशन के हम अपना पंचसाला प्रोग्राम पूरा करना चाहें तो वह कभी पूरा नहीं हो सकता फायनान्स मिनिस्टर साहब ने अपनी स्पीच के आखिर में कहा है कि जैसे जैसे हमारा प्रोग्राम बढता जायगा हमारी आमदनी बढती जायगी और आपको ग्लूमी पिक्चर( Gloomy picture )रखने की कोअी जरूरत नहीं है। पिछले साल बजट के वक्त अुस वक्त के फायनान्स मिनिस्टर साहब ने भी यही कहा था, लेकिन तमाम ख्वाहिशात के बावजूद हम देख रहे है कि हमारा रेवीन्यू कम होते जा रहा है और डेफिसिट बढता जारहा है अेकानॉमिक स्लम्प(Economic slump) आ रहा है जिसके बारे में हम बहुत दिनों से सोंचते थे, पंचसाला प्रोग्राम के तहत हम जो अुम्मीद कर रहे थे कि अव्वाम की मेहनत को कॅपिटलाअिज कर के हम जिन सवालों को हल करेंगे, वह नहीं हो रहा है। यह क्यों नहीं हो रहा है अिसको तय करने के लिये कोअी अेक्सपर्ट कमेटी नियुक्त करने से यह सवाल हल होनेवाला नही है। यह सब अिसलिये नहीं हो रहा कि पुराने चौखटे को तबदिल किये बगैर ही हम अिन चीजों को हल करने की कोशिश कर रहे हैं, लेकिन जब तक चौखटा तबदिल नहीं होता तब तक लोगों में अिन्सपिरेशन पैदा नहीं होता और अिन्स्पिरेशन पैदा नहीं होता तो काम नहीं होता। जैसा मैंने पहले अर्ज किया कि यह जो रस्सी खेंच औट गोअिंग फोर्सेस ( Outgoing forces ) और अव्वाम की ग्रोअिंग फोर्सेस ( Growing forces ) में चल रही है अुसमें पुरानी चौखट टूट के ही रहेगी जिसके बारे में मुझे शक नहीं है।

लेकिन मैं सिर्फ यही जानना चाहता हूं कि मामूली तरीके से यह चौखट टूटनेवाली है या अिसके लये अव्वाम को अिन्कलाब का अेकदाम करना पडेगा यही सवाल हमारे सामने है। मैं और मेरी पार्टी चाहती है कि हुकूमत अिस पर संजीदगी से सोंचे और हमारे कौमी जिदोजहद के वक्त हमारा जो रवैया था अुसको अव्वाम के सामने रखकर अुसमें अिन्सपीरेशन पैदा करने के लिये कदम अुठाये। अैसा किया गया तो ही मामूली तरीके से हमारे सवाल हल होंगे। अैसा नहीं हुआ तो चौखट तो टूटेगी ही लेकिन अुसमें तकलिफ होगी, अिन्किलाब होगा, कअी लोगों को कुरबानियां करनी पडेगी। अभी पंडित जवाहरलाल नेहरू ने अमेरिका की कार्रवाअी के खिलाफ जो आवाज अुठाअी तो लोगों में अेक तरह की अिन्सपिरेशन पैदा हुअी और सारा मुल्क अुनके पीछे आज खडा हुआ है। अुनकी होम पालिसी के बारे में कम्युनिस्ट पार्टी या दीगर पार्टियों में डिफरन्स आफ अेपिनियन ( Difference of opinion ) जरूर है, लेकिन जब मुल्क की आजादी का सवाल हमारे सामने आ रहा है, मुल्क को धोखा पैदा होने के अिमकानात हैं तो कम्युनिस्ट पार्टी और दीगर पार्टियां अमेरिका की तरफ से जो सोशिजें हो रही हैं अुनका मकाबला करने के लिये पंडित नेहरू के कंधे से कंधा लगाकर लडने के लिये तैयार हो गअी हैं। यह क्यों हो रहा है ? लेकिन मुल्क के अंदर मामुली मेहनत के काम करने के लिये अव्वाम में यह अिन्सपिरेशन क्यों पैदा नहीं हो सकता ? कल ही चीफ मिनिस्टर साहब ने कहा कि हिंदी के बारे में हम सब अेक जगह आ सकते है तो दूसरे सवालों के बारे में क्यों नहीं आ सकते ? मैं भी यही सवाल करूंगा कि दूसरे सवालों के बारे में हम क्यों नही अेक जगह आ सकते ? पंडित नेहरू की आटोबायग्राफी देखिये, फैजपूर और कराची कांग्रेस के रेजोल्यूशन्स देखिये, और निजामाबाद कांग्रेस के रेजोल्यूशन्स को देखिये। अुस वक्त क्या हुआ था और आज क्या हो रहा है, अिसका अिम्तियाज किजीये अुनमें किये गये वायदों को लेकर आप चलेंगे तो सारी पार्टियों की अिमदाद आप हासिल कर सकते है किसानों को रिलीफ ( Relief ) देने का सवाल आता है तो पब्लिक का कोआपरेशन हासिल हो सकता है ; लेकिन कौमी सवालों को बालायेताक रखते हुअे कुछ व्हेस्टेड अिंटरेस्ट ( Vested interest ) को कायम रखने के लिहाज से आगे बढते है तो अिसा से भी अिमदाद हासिल नहीं हो सकती। आप वायदा करते हैं कि अव्वाम से अिमदाद हासिल हो रही है, पांचसाला प्रोग्राम पूरा करेंगे, अव्वाम की परचेजिंग पावर ( Purchasing power )बढेगी, रोजगारी बढेगी और मुल्क की तरक्की होगी लेकिन पिछले दो साल के अनुभव के बाद हम महसूस कर रहे हैं कि अैसा नहीं हो रहा है। आपकी अुम्मीद पूरी नहीं हो रही है और जो पुराना ढांचा बरकरार रखा गया है अुसका बोझ दिन ब दिन अव्वाम पर बढता चला जा रहा है। यह जो बोझ बढता जा रहा है अुसी की वजह से कहीं न कहीं यह पुराना चौखूट, टूट जायगा। त्रावनकोर-कोचीन में हम यही चीज देख रहें हैं। वहां हम कामयाब हुअे हैं या नहीं यह सवाल अलग है, लेकिन पुराना चौखुटा वहां टूट रहा है यह साफ बात है। आज वहा टूटा, कल हैदराबाद में टूटेगा या आंध्र में टूट जाय लेकिन पुराना चौखटा अब रहनेवाला नहीं है। अिसलिये दूरंदेशी और अक्लमंदी की बात होगी कि आज जो पार्टी बरसरे अेक्तदार है वह अपना रूख वक्त पर ही तबदील करे मै जानता हूं कि मेरी अपील अैसे कानों पर पडे जो अिस तरह की बातें सुनने की आदी हो गअी है और अपने रवैये को तबदील न करना चाहे, लेकिन मुझे मालूम है कि चंद अैसे भी कान हैं जो मेरी अपील को सुने सकते हैं और अुन्हीं से मेरी यह अपील है और वे ही अिस चौखटे को तबदील कर सकते हैं। मैं कोअी नअी चीज सामने नहीं रख रहा हूं। हमारी

पुरानी मांगे आज भी मौजूद है। अुनको लेकर ही हम अपने मुल्क को बेहतर बना सकते है जमाने का जो तकाजा है अुसको सामने रखते हुअे हम आगे बढे तो हम आज की पॉलिसी मे तबदिली कर सकते है, डेफिसिट बजट की तरफ जो हमारे कदम जा रहे है, अुनको रोक कर सरप्लस बजट की तरफ हम जा सकते है।

पंच साला योजना को देखते हुअे हमको अिस बात का ख्याल करना पडेगा कि कही हम ओव्हर कैपिटलायजेशन तो नही कर रहे है ? हमारी चद स्कीमे अैसी है कि जिनसे रेवेन्यू बढाने की दृष्टी से फायदा हो सकता है लेकिन अुनकी तरफ ज्यादा तवज्जह नही दी जा रही है। अेक अेक्सपर्ट के तौर पर मैं अिनके बारे मे ज्यादा नही कह सकता लेकिन कुछ चीजो को देखकर अैसा मालूम होता है कि दिन ब दिन हमारा खर्च बढता जायगा, आमदनी के जराये कम होते जायेंगे और खर्च और आमदनी के बीच की जो गॅप ( Gap ) पूरी होनी चाहिये वह पूरी नही होगी। अिन प्रोजेक्टस के सिलसिले मे क्या हो रहा है, अिसके लिये जो अेस्टीमेटेड बजट (Estimated budget) था वह अेक या दो करोड मे बढाना पडा है। मसलन तुगभद्रा प्रोजेक्ट या किसी और के बारे में पिछले अेस्टिमेटेड बजट के अेक या दो करोड रुपये हमें ज्यादा देने पडे। अिसकी क्या वजह है ? क्या हुकूमत की तरफ से यह देखा जाता है कि वहां जितना माल चाहिये अुतना ही जा रहा है या अुससे ज्यादा जा रहा है, वहां जो माल पडा है वह सही तौर से अिस्तेमाल किया जा रहा है या नही ? यह मामूली चीजें है लेकिन हमारा करोडो रुपया कैपीटल की तरह अिनमें लगाया गया है अिसलिये अुनकी तरफ देखना भी जरूरी है।

आखिर में अेंटी करप्शन की तरफ मै हाअुस को तवज्जह दिलाना चाहता हूं। अिसके लिय हुकूमत ने अेक लाख की गुजाअिश रखी है। मैने अिस चीज को आज तक कअी बार हाअुस के सामन रखा है, राजप्रमुख के अेड्रेस के वक्त भी मैंने अिसको रखा था लेकिन अुस वक्त चीफ मिनिस्टर साहब हाजिर नहीं थे। मैने कहा था कि 'सीजर्स वाअिफ शुड बी बियांड ससपिशन' (Caeser's wife should be beyond suspicion) अगर करप्शन दूर करना है तो हायेस्टक्वार्टर्स से अिसके बारे में आज ही से शुरू होना जरूरी है। हुकूमतकी जो स्ट्रेटेजिक मशीनरी (Strategic machinery ) है वह बियांड डाअुट ( Beyond doubt ) होनी चाहिये। अूपर से यह चीज शुरू होती है तो करप्शन हम दूर कर सकते है। आपको मालूम होगा कि पिछले साल जो लोग चायना जाकर आये है कम्युनिष्ट ही जाकर आये है अैसी बात नही नानकम्युनिस्ट और कॅांग्रेस लोग भी जाकर आये हैं अुन्होनें बताया है कि वहां करप्शन को दूर करने के लिये नेशनल मूव्हमेंटस (National movements)की तरह वहां दो मूव्हमेंटस चलाअी जा रही है। लोगों में जो करप्शन और ब्लॅक मार्केटिंग होता है अुसको और गव्हर्नमेंट मशीनरी में चलनेवाले करप्शन को दूर करने के लिये और गव्हर्नमेंट के टॅक्सेस टालने की जो कोशिश की जाती है अुसके लिये अेक अिस तरह दो मूव्हमेंटस वहां चलाअी गअीं और नतीजतन छः महीने के अदर देखा गया कि अेक जमाने से जो अेक बहुत बडा करप्शन वहां था वह दूर हो सका है। वहां से आये हुअे लोग बताते है कि हॉटेल के किसी वेटर ( Waiter ) को आप टिप देंगे तो कहता है कि यह गुनाह है, मै अिसको नही लूगा। हिंदुस्तान में आज हमारे आमदनी के जराये बहुत महदूद हैं और मुल्क की तरक्की करने के कअी सवाल हमारे सामने है। अैसी हालत में हमको भी अेक नेशनल मूव्हमेंट अुसी तरह से चलानी पडेगी जिस तरह से आज चायना में चलायी जा रही है। चायना में

जो अेंटी करप्शन मूव्हमेंट चलाअी जा रही हैं अुसमें पब्लिक का करप्शन दूर करनेवाली मूव्हमेंट को मैनफैन कहा जाता है और गव्हनमेंट के टॅक्सेस को टालना ब्लॅकमार्केट करना, गव्हर्नमेंट के कारखानों में कम पैदावार करने की कोशिश करना अिनको दूर करने के लिये जो मूव्हमेंट चलाअी जा रही है अुनको अुफैन कहा जाता है। चायना में ये जो अेंटी करप्शन और अेंटी टॅक्स अिव्हेजन मूव्हमेंटम (Anti-tax evasion movements) चालू की गअी हैं वहीं हमारे यहां भी चालू करना जरूरी है। क्योंकि जो पुराना चौखटा अंग्रेजों ने और यहां के निजाम ने हमको दिया है अुसकी खामियां हमको दूर हों। यह जो अेक पुरानी रस्टेड मशीनरी (Rusted machinery ) है अुसको अच्छा बनाने की कोशिश हमें करनी चाहिये। अेंटी करप्शन कमेटी की रिपोर्ट हुकूमत के सामने आअी है। मै यह नहीं समझ सकता कि हुकूमत अव्वाम को कान्फिडन्स में लेने के लिये अिस रिपोर्ट को सामने क्यों नही लाती ताकि अव्वाम यह सोंचे कि अुसमें क्या मवाद है और किस तरह से अुसको करप्शन दूर करने के लिये हुकूमत की मदद करनी चाहिये। कोअी भी गव्हनमेंट अव्वाम के राम्त ताव्वून के बगैर, अुसकी अेक अेखलाखी ताकत अपने पीछे खडी किये बगैर कामयाब नहीं हो सकती। करप्शन की जो मशीनरी आज मुल्क में काम कर रही है अुसको तोडना है तो अव्वाम की ताकत हमको हासिल करनी होगी। अव्वाम की ख्वाहिश है कि करप्शन को दूर किया जाय। हाल ही में अुमरगा में कम्युनिस्ट पार्टी के अेक श्री. श्रीनिवासराव अहंकारी नामी कार्यकर्ता ने वहां के लोहारी के अेक सब-अिन्स्पेक्टर के जुल्म और करप्शन के खिलाफ कदम अुठाया और अुसकी कार्रवाअियां पब्लिक की जानकारी के लिये अेक बोर्ड पर लिखना शुरू किया। जिस दुकान पर वह बोर्ड लगाया जाता था अुस दूकान के मालिक को डी. अेस. पी. की तरफ से धमकाया गया कि अगर फिर से बोर्ड लगाया जायगा तो तुम्हें गिरफ्तार किया जायगा, जेल में डाला जायगा, और मुकदमा चलाया जायगा। श्री अहंकारी को भी धमकाया गया। डी. अेस. पी. ने वह बोर्ड भी जब्त कर लिया है और कहते है कि हम श्री अहंकारी पर मुकदमा चलायेंगे। मैंने अिस सवाल को अिसलिये हाअुस के सामने रखा है कि मैं जानना चाहता हूं कि आया हुकूमत अुस सब-अिन्स्पेक्टर के खिलाफ और वहां के डी. अेस. पी. के खिलाफ क्या कदम अुठाना चाहती है? मैं यह जानना चाहता हूं कि अिस तरह से अव्वाम करप्शन को दूर करने के लिये जो कोशिश कर रही है अुसकी हुकूमत ताअीद करती है या अुस सब-अिन्स्पेक्टर या डी. अेस. पी. की ताअीद करती है? अगर हुकूमत अव्वाम की ताअीद करेगी तो सारा करप्शन बगैर कोअी अेंटी करप्शन कमेटी कायम किये और अितना खर्च किये रोका जा सकता है। चीफ मिनिस्टर साहब और दीगर मिनिस्टर साहब जो यहां बैठे हुअे हैं वे अेक जमाने के वकला हैं। अव्वाम की तहरीकों में काम करनेवाले हैं। देहातों के होनेपर भी शहरों में रहनेवाले हैं और करप्शन कौन और किस तरह से करता है अिसकी सारी जानकारी है। निजाम के जमाने में जब यही लोग कहा करते थे कि फलां डिपार्टमेंट में करप्शन है। वह कैसे होता है वह अुन्हें मालूम नहीं अैसी बात नहीं है। अिसके लिये अेंटी करप्शन कमेटी मुकर करके तय करने की जरूरत नहीं है। दो सवाल हमारे सामने हैं। अेक यह कि करप्शन सचमुच दूर करना है या नहीं और दूसरा यह कि अुसके लिये अव्वाम का ताव्वून हमें हासिल करना है या नहीं। चायना में जो मुमकिन हो सका वह हिंदुस्तान में क्यों नहीं हो सकता, लेकिन अुसके लिये पब्लिक को कान्फिडन्स में लेने की जरूरत है। अिसलिये में हुकूमत से अर्ज करूंगा कि वह अेंटी करप्शन कमेटी की रीपोर्ट शाया करें और अव्वाम का ताव्वून हासिल करने की कोशिश करें, और जहां जहां अव्वाम की तरफ से करप्शन को दूर करने की कोशिश की जाती है वहां वहां अुसको अव्वाम की ताअीद करनी चाहिये। आखिर में जैसा मैंने

